# काशी के तीर्थ एवं मन्दिरों का नक्सा

० किमी० १

पंच कोशी मार्ग →

कुण्ड
— सड़क
रेल

वरुणा नदी →

कपिलधारा
वृषभध्वज
शैलेश्वर व वरणेश्वर
शैलपुत्री
जी टी रोड
लाट भैरव
कपालमोचन
लोलार्क कुण्ड
अदि केशव घाट
कालभैरव
पिशाचमोचन
भारतमाता मंदिर
पितृकुण्ड
औरंगाबाद रोड
सिगरा
लक्ष्मी कुण्ड
रामकुण्ड
लक्सा रोड
त्रिलोचन घाट
गायघाट
पंचगंगा घाट
राम घाट
संकठा घाट
मणिकर्णिका
महाकालेश्वर
ओंकारेश्वर
शंखोद्धार
दुर्गा जी
दुर्गा कुण्ड
तुलसीघाट
अस्सी घाट
संकटमोचन
पंचकोशी मार्ग
काशी हिन्दू विश्वविद्यालय
राम नगर
मंगला देवी
सामने घाट
नगवा घाट

१ ओंकारेश्वर
२ त्रिलोचन
३ जैगीषव्येश्वर
४ भूत भैरव
५ ज्येष्ठेश्वर
६ भारभूतेश्वर
७ मंगलागौरी
८ अग्निश्वर
९ संकठादेवी
१० वीरेश्वर
११ तारकेश्वर
१२ आदि विश्वेश्वर
१३ गोकर्णेश्वर
१४ दण्डपाणि
१५ ढुण्ढिराज
१६ विश्वेश्वर
१७ अविमुक्तेश्वर
१८ अन्नपूर्णा
१९ विशालाक्षी
२० साक्षी विनायक
२१ शूलटंकेश्वर
२२ चौसट्ठी देवी
२३ तिलभाण्डेश्वर
२४ केदारेश्वर
२५ अर्क विनायक
२६ असिसंगमेश्वर
२७ जगन्नाथ
२८ दुर्गा जी

क्षीर सागर
▽ सुमेर देवी (दुर्गा)

△ शिव
▽ देवी
○ विष्णु
✱ गणेश
भैरव
सूर्य

© राणा सिंह



# काशी मोक्ष निर्णय




स्वामी शिवानन्द सरस्वती

धर्मसंघ शिक्षा-मण्डल, दुर्गाकुण्ड, वाराणसी

प्रकाशक
स्वामी शिवानन्द सरस्वती
धर्मसंघ शिक्षा-मण्डल, दुर्गाकुण्ड, वाराणसी।

मूल्य १० रुपये

प्राप्ति स्थान—
करपात्रीधाम, केदारघाट, वाराणसी फोन नं० २५७८०
मोतीलाल बनारसीदास, चौक, वाराणसी
फोन : ६२८९८
मास्टर खेलाड़ीलाल संकटा प्रसाद, कचौड़ी गली, वाराणसी
चौखम्बा विद्याभवन, चौक, वाराणसी
आदर्श विद्या निकेतन, अस्सी, वाराणसी

मुद्रकः— जगन्नाथ प्रिन्टर्स, भोगावीर, लंका, वाराणसी।



# आत्म-निवेदन

अनन्त श्री विभूषित स्वामी करपात्री जी महाराज उपमन्यु गोत्रीय ब्राह्मण परिवार मे उत्पन्न हुए थे। उन्होंने संस्कृत विद्याओं का अध्ययन किया, हिमालय की कन्दराओं में बैठ कर तपस्या करने के बाद हिन्दू संस्कृति के ह्रास को देखकर उद्विग्न हो उठे। इन्होंने देखा कि वेद से लेकर स्मृतियों और पुराणों पर भी विदेशियों का प्रहार चल रहा है, राजाराम मोहन राय, स्वामो दयानन्द सरस्वती और महात्मा गांधी जैसे लोग विदेशियों के प्रहारों को रोकने में असमर्थ होकरकोई उपनिषदों को, किसीने मन्त्र भाग वेद संहिता को, किसी ने प्रणामी सम्प्रदाय की अंग्रेजी कुचक्रियों के प्रभाव में आकर उन्हें ही प्रमाणग्रन्थ माना और मानने लग गये। ब्राह्मणों तथा स्मृतियों का खण्डन करने लग गये तब स्वामी जी ने हिमालय की कन्दरा छोड़कर देशमें वैदिक संस्कृति के जागरण का प्रयत्न आरम्भ किया। संस्कृत और हिन्दी में दस हजार पृष्ठों से भी अधिक ग्रन्थ लिखा, देश की स्वतन्त्रता के बाद समाज सुधार के नाम पर वैदिक संस्कृति पर होने वाले प्रहारों का निराकरण किया और अन्तिम समय तक वे निर्भीकता से सरकार के प्रयासों का विरोध करते रहे। आज स्वामी जी अपने भौतिक देह से इस दुनिया में नहीं हैं फिर भी उनके लिखे ग्रन्थ हमें मार्ग प्रदर्शन करते रहेंगे। स्वामी जी का अन्तिम शिष्य होने के नाते मैं भी उनके बताये हुए मार्ग पर चल रहा हूँ। यदि मेरे इस प्रयास से कुछ भी लोकोपकार हुआ तो वह स्वामी जी महाराज की कृपा दृष्टि का फल होगा। इन शब्दों के साथ स्वामी जी महाराज के चरणों में विनयावनत हूँ।

इस पुस्तक के प्रकाशन में जिन विद्वानों का सहयोग प्राप्त हुआ है उन सबका कल्याण हो। श्री हनुमान प्रसाद पोद्दार स्मृति सेवा ट्रस्ट के द्वारा भी सहयोग प्राप्त हुआ है।

स्वामी शिवानन्द सरस्वती
(ग्रन्थकार)

## अनन्त श्री विभूषित जगद्गुरुशङ्कराचार्य द्वारका-शारदा पीठाधीश्वर प्रातःस्मरणीय स्वामी श्री स्वरूपानन्द सरस्वती जी महाराज की शुभाशंसा

हमारे शास्त्रों में 'काशी-सेवन' को मोक्ष प्राप्ति का अप्रतिम साधन बताया गया है। भगवान काशी विश्वनाथ अपने शरण में आए व्यक्तियों को तारक मंत्र के उपदेश द्वारा पुनः गर्भ रन्ध्र के दर्शन का अवसर नहीं देते। भारतीय जीवन दर्शन का यह चतुर्थ लक्ष्य काशी में भगवान विश्वनाथ की कृपा से सभी व्यक्तियों को सहज से ही सुलभ हो जाता है।

स्वामी श्री शिवानन्द सरस्वती ने कई बार पंचक्रोशी तथा अन्तर्गृही यात्राओं को संपन्न किया है। काशी की महिमा के बारे में इन्हें शास्त्रीय तथा व्यावहारिक दोनों पक्षों का अच्छा ज्ञान है। इस ज्ञान को इन्होंने अपनी पुस्तक काशी मोक्ष निर्णय में भली भाँति दर्शाया है।

हमें पूरा विश्वास है कि 'काशी मोक्ष निर्णय' के मनन से आस्तिक जनता का पूर्ण कल्याण होगा। यह पुस्तक जन कल्याण का पूर्ण साधन बने भगवान ज्योतिरीश्वर तथा पूर्णाम्बा से हमारी यही प्रार्थना है।

स्वामी स्वरूपानन्द सरस्वती




अनन्त श्री विभूषित धर्मसम्राट
श्री स्वामी करपात्री जी महाराज

# सम्मतियाँ

अनन्त श्री विभूषित स्वामी करपात्री जी महराज के शिष्य श्री स्वामी शिवानन्द सरस्वती जी ने काशी मोक्ष निर्णय ग्रन्थ लिखकर सामान्य हिन्दी भाषा से परिचित लोगों के लिए भी काशी की अलौकिकता का परिचय दिया है, जहाँ भगवान शिव कीट-पतंग को भी संसार के वन्धन से मुक्ति देते हैं वह काशी भूमण्डल का स्वर्ग ही है, यहाँ तप करने वालों को मुक्ति से अतिरिक्त भगवान की प्रसन्नता का फल और क्या मिल सकता था। श्री स्वामी जी ने काशीखण्ड तथा अन्यत्र भी उपलब्ध प्रमाणों के आधार पर काशी का परिचय दिया और उसके मुक्तिदायिनी स्वरूप को उजागर किया इनका यह प्रयत्न स्तुत्य है। मैं विश्वास करता हूँ कि धार्मिक जन इसका अध्ययन करेंगे और मुक्ति के भागी बनेंगे।

स्वामी सदानन्द सरस्वती
करपात्र धाम, केदार घाट, वाराणसी

श्री स्वामी शिवानन्द जी की काशी मोक्ष निर्णय पुस्तक सरल हिन्दी भाषा में लिखी गयी है यद्यपि काशी मोक्ष दायिनी है यह प्राचीन काल से प्रसिद्ध है फिर भी किसी अल्पज्ञ के मन में उठते हुए संशय को दूर करने के लिए श्री स्वामी जी ने स्तुत्य प्रयास किया है। मैं इनके इस प्रयास की हृदय से सराहना करता हूँ और इस ग्रन्थ के प्रचार प्रसार में योगदान करने वाले लोगों को शुभाशीर्वाद देता हूँ।

लक्ष्मणचैतन्य ब्रह्मचारी
धर्मसंघ शिक्षामण्ड, दुर्गाकुण्ड, वाराणसी

स्वामी शिवानन्द सरस्वती द्वारा संकलित "काशी मोक्ष निर्णय" देखने का अवसर मिला। महाराज जी ने इस ग्रन्थ के प्रकाशन में बहुत ही परिश्रम किया है। महाराज श्री के परिश्रम के परिणाम स्वरूप यह बड़ा उपयोगी ग्रन्थ निकल गया। इस ग्रन्थ के अध्ययन से काशी के सम्बन्ध में पूरी जानकारी हो जाएगी। काशी के महिमा ज्ञान से ही बहुत बड़ा कल्याण हो सकता है। तीर्थ के महिमा की जानकारी तीर्थों में निष्ठा से होती है और वही निष्ठा एक दिन व्यक्ति को तीर्थ की प्राप्ति भी करा देती है। भूतभावन सदाशिव भगवान शंकर से प्रार्थना है कि इस पुस्तक का अधिक से अधिक प्रचार प्रसार हो।

श्रीनाथ मिश्र
रामायणी

# नम्र निवेदन

पूज्यपाद स्वामी शिवानन्द जी महाराज जिनकी कृपा मेरे ऊपर विशेष रहती है तथा मैं भी जिनकी थोड़ी सेवा करके अपने को कृत-कृत्य समझता हूँ। काशी मोक्ष निर्णय नामक पुस्तक को मैंने आद्योपान्त पढ़ा है। इस ग्रन्थ में वेद, वेदान्त, उपनिषद्, स्मृतियों के उद्धरण दिए गए हैं, जिनसे स्वामी जी का मन्तव्य पुष्ट एवं सिद्ध हुआ है। प्रायः श्लोकों या अन्य उद्घरणों का सरल, सुबोध हिन्दी अनुवाद भी श्री स्वामी जी ने प्रस्तुत किया है जिससे सामान्य जन भी काशी के महत्व को समझ सकता है तथा अपने धर्म, अर्थ, काम एवं मोक्ष-पुरुषार्थों से अवगत हो सकता है। स्वामी जी का जन सामान्य के लोक कल्याण के लिये किया गया यह अध्यवसाय, स्पष्ट संकेत करता है कि विरक्त भी महात्मा, लोक कल्याण में आसक्त होते हैं। इस प्रकार आसक्त होते हुए भी अनासक्त स्वामी जी की प्रशंसा तो शब्दों से नहीं की जा सकती। अतः मैं उनके चरणों में नत मस्तक होकर, उन्हें चिरकाल तक जनता के हित में अपने उपदेशात्मक उद्गार व्यक्त करने के लिए भगवान काशी विश्वनाथ से प्रार्थी हूँ।

घनश्याम त्रिपाठी
श्री धर्मसंघ, दुर्गाकुण्ड, वाराणसी

# श्री शिवपञ्चाक्षरस्तोत्रम्

गत्वा गत्वा निवर्तन्ते,
चन्द्रसूर्यादयो ग्रहाः।
यद्गता न निवर्तन्ते,
पञ्चाक्षरमन्त्रचिन्तकाः॥

नागेन्द्रहाराय त्रिलोचनाय
भस्माङ्गरागाय महेश्वराय।
नित्याय शुद्धाय दिगम्बराय
तस्मै 'न' काराय नमः शिवाय॥ १॥

मन्दाकिनीसलिलचन्दनचर्चिताय
नन्दीश्वरप्रथमनाथमहेश्वराय।
मन्दारपुष्पबहुपुष्पसुपूजिताय
तस्मै 'म' कार य नमः शिवाय॥ २॥

शिवाय गौरीवदनाब्जवृन्द-
सूर्याय दक्षाध्वरनाशकाय।
श्रीनीलकण्ठाय वृषध्वजाय
तस्मै 'शि' काराय नमः शिवाय॥ ३॥

वसिष्ठकुम्भोद्भवगौतमार्य—
मुनीन्द्रदेवार्चितशेखराय।
चन्द्रार्कवैश्वानरलोचनाय
तस्मै 'व' काराय नमः शिवाय॥ ४॥

यक्षस्वरूपाय जटाधराय
पिनाकहस्ताय सनातनाय।
दिव्याय देवाय दिगम्बराय
तस्मै 'य' काराय नमः शिवाय॥ ५॥

पञ्चाक्षरमिदं पुण्यं यः
पठेच्छिवसन्निधौ ।
शिवलोकमवाप्नोति
शिवेन सह मोदते ॥ ६ ॥

इति श्री मच्छङ्कराचार्यविरचितं शिवपञ्चाक्षरस्तोत्रं सम्पूर्णम् ।

नमः शिवाय—( यह शिव जी का महामन्त्र है ) इस मन्त्र का जप करने से धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष स्वतः प्राप्त होते हैं ।

शिव–शिव—(यह शकर जी के नाम जप का महामन्त्र हैं) निरन्तर जप करने वाले व्यक्ति को द्रव्य, सन्तान, भक्ति, विद्या और ज्ञान की वृद्धि होती है ।

हर हर महादेव शम्भो काशी विश्वनाथगङ्गे ।

यह शंकर जी के कीर्तन का महामन्त्र है । इस कीर्तन को करने वाला व्यक्ति चिरंजिवी, नीरोग और स्वस्थ रहता है । व्यक्ति के आवश्यकतानुसार सभी भोग्य प्रदार्थ प्राप्त होते हैं ।

# काशी की महिमा

ब्रह्मैव तन्निर्गुणं निर्विकारं निरन्तरं क्षेत्ररूपेण नित्यम् ।
तिष्ठत्येवन्त्र्यम्बको यत्र नित्यं यद्वपुत्वात् सन्निहित एवास्ते ॥
विभूतिं स्वां दर्शयिष्यन् गिरीशः क्षेत्राकारं प्राप्य तीर्थाकृतिं च ॥

अर्थ—निर्विकार निर्गुण ब्रह्म निरन्तर क्षेत्र के रूप में स्थित हैं। काशी में त्र्यम्बक स्वयं शिवजी नित्य स्थित हैं। क्षेत्र रूप होने से भगवान् यहाँ अपनी विभूतियों को दिखाने की इच्छा से सन्निहित रहते हैं। गिरीश भगवान् शंकर क्षेत्राकार और तीर्थाकार दोनों के रूप में काशी में उपस्थित हैं।

विश्वेश्वरो यत्र न तत्र चित्रं धर्मार्थकामामृतरूपरूपः ।
स्वरूपः हि विश्वरूपस्तस्मान्न काशीसदृशी त्रिलोकी ॥
—काशी खण्ड अ. ३/९८.

अर्थ—विश्वनाथ (काशी में) अर्थ, काम और मोक्ष को देने के लिए मूर्तिमान होकर स्वयं विराजमान हैं। (काशी में मुक्ति लाभ) यह कौन आश्चर्य की बात है, क्योंकि वह विश्वनाथ अखण्ड सच्चिदानन्द साक्षात् विश्व रूप हैं। इसी से त्रैलोक्य भी काशी के समान नहीं है, और इसी से यह काशी सभी तीर्थों से श्रेष्ठ है।

अविमुक्तं महत्क्षेत्रं पंचक्रोशपरिमितम् ।
ज्योतिर्लिंगं हि विज्ञेयं विश्वेश्वराभिधम् ॥
—काशी खण्ड २६/१३१.

अर्थ—पंचक्रोश परिमाण अविमुक्त (काशी) नामक जो महाक्षेत्र है, उसे एक ही विश्वेश्वर विश्वनाथ नामक ज्योतिर्लिंग जानना चाहिए और काशी पृथ्वी से अलग चैतन्य—रूप है। इससे प्रलय काल में भी यह नष्ट नहीं होती।

काशीवासिजनो देवि मम गर्भे वसेत्सदा।
अतस्तं मोचयाम्यन्ते प्रतिज्ञेयं यतो मम्॥

—काशी खण्ड अ. ३२/१३२.

अर्थ—काशीवासी जन सदा मेरे ही गर्भ में निवास करते हैं। अतएव मैं अन्तकाल के समय में उन काशीवासी जनों का (अज्ञान) उड़ा देता हूँ, क्योंकि यह मेरी प्रतिज्ञा है, इतना ही नहीं अपितु काशीवासियों के कल्याण के लिए अधिक परिश्रम करके मुक्ति दिलाता हूँ।

यत्तच्छिवानन्तमाद्यं यदावयोर्नित्यमभिन्नरूपम्।
दृश्यं समस्तोपनिषत्सु भक्तैर्जानीहि तेजस्तदहो विमुक्तम्॥

—सनकुत्मार—संहिता—७

अर्थ—श्री शंकर जी पार्वती जी से कहते हैं कि—हे प्रिये! जो शिव कल्याण रूप आनन्दमय, अनन्त, सब के आदि और उपनिषदों से जानने योग्य हैं और हम तुम दोनों का नित्य और अभिन्न रूप जो तेज है वही अविमुक्त (काशी) है ऐसा जानों।

छत्राकारन्तु किं ज्योतिर्जलादूर्ध्वं प्रकाशते।
निमग्नायां धरण्यान्तु न निमज्जति तत्कथम्॥

सदाशिवां महोदेवो लिंगरूपधरः प्रभुः ।
मया स्मृतो लोकगुह्यै प्रादेशपरिमाणतः ॥
लिंगरूपधरः शम्भुर्हृदयाद् वहिरागतः ।
वृद्धिमासाद्य महतीं पंचक्रोशात्मकोऽभवत् ॥

ब्रह्मवैवर्त पुराण-काशी रहस्य

अर्थ—ऋषिगण जो अमर हैं वे प्रलय के समय में श्री सनातन महाविष्णु से पूछते हैं—हे भगवान् यह छत्र के आकार की ज्योति जल ऊपर क्या प्रकाशित है, जो प्रलयकाल में पृथ्वी के डूबने पर के भी नहीं डूबती इस पर तो विष्णु जी ने कहा—हे ऋषियों लिंग रूपधारी सदाशिव महादेव का हमने तीनों लोको के कल्याण के लिए (आदि में) स्मरण किया था, तब वह शंभु प्रादेश भर के लिंग के रूप में हमारे हृदय से वाहर आये और पुनः अतिशय वृद्धि को पाकर पंचक्रोशात्मक (काशी) हो गये, यह वही पंचक्रोशात्मक काशी है ।

ब्रह्मज्ञानं तदेवाऽहं काशीहं स्थितिभागिनाम् ।
दिशामि तारकं प्रान्ते मुच्यन्ते ते तु तत्क्षणात् ॥

—काशी खण्ड—१ अ. ११६, श्लोक. ३२

अर्थ—विश्वनाथ जी स्वयं कहते हैं स्वभावतः मनुष्यों के पंचेन्द्रिय चन्चल होनें से ब्रह्मज्ञान का उपदेश कहाँ हो सकता है, इसी कारण मैं काशी में अन्त समय में ब्रह्मज्ञान का उपदेश करता हूं । अतएव काशीवासिजन अन्त समय उसी ब्रह्मज्ञान रूप तारक मन्त्र के उपदेश से उसी क्षण मुक्त हो जाते हैं, और सबसे बड़ी

विशेषता तो यह है कि काशी में मरने वाला कैसा भी पापी, दुराचारी, चरित्रहीन, चाण्डाल क्यों न हो और चाहे पुण्यात्मा हो, सबको भगवान् विश्वनाथ जी एक ही प्रकार की मुक्ति देते हैं।

ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्याः शूद्रा वै वर्णसंकराः।
स्त्रियो म्लेच्छाश्च ये चान्ये संकीर्णाः पापयोनयः।
कीटाः पिपीलिकाश्चैव ये चान्ये मृगपक्षिणः॥
कालेन निधनं प्राप्ता अविमुक्ते शृणु प्रिये॥
चन्द्रार्द्ध मौलिनः सर्वे लालाटाक्षा वृषध्वजाः।
शिवे मम पुरे देवि जायन्ते नात्र संशयः॥

—मत्स्य पुराण

अर्थ—ब्राह्मण, क्षत्रिय, शूद्र, वर्ण-शंकर (दोगला), स्त्री, म्लेच्छ, सकीर्ण, हिन्दू और म्लेच्छ से उत्पन्न पाप योनि, चाण्डाल आदि प्राणिमात्र और सभी कीट, पतंग, चींटी पक्षी, मृग आदि जीव मात्र जो (काशी) अविमुक्त क्षेत्र में काल के बस देह का त्याग करते हैं वे मरने वाले सभी प्राणि-मात्र मस्तक में अर्धचन्द्रधारी और ललाट में नेत्र और वृषध्वज बनकर सदा शिव रूप हो जाते हैं।

अतएव यह निश्चय है कि काशी में सबको मुक्ति मिलती है।

वाराणसीह करुणामयदिव्यमूर्तिरुत्सृज्य यत्र तु तनुं तनुभृत्सुखेन।
विश्वेशवृङ् महसि यत्सहसा प्रविश्य रूपेण तां वितनुतां पदवीं दधाति॥

—काशी खण्ड अ० ३० श्लोक. ७१

अर्थ—इस संसार में वाराणसी काशी साक्षात् करुणामयी अलौकिक मूर्ति है क्योंकि जहाँ प्राणि-मात्र सुखपूर्वक (मरते हैं) देह-त्याग

करते हैं, उसी समय विश्वनाथ जी के (तारक मन्त्र के उपदेश से अज्ञान रूपी पाप का तत्काल नाश होकर) ज्ञान रूप ज्योति में प्रवेश करते ही केवल मोक्ष पद को प्राप्त करते हैं।

येषां क्वापि गतिर्नास्ति तेषां वाराणसी गतिः।

—काशी खण्ड अ. ३२ श्लोक ७४

अर्थ—जिन मनुष्यों की कहीं भी गति नहीं हो सकती उन मनुष्यों की गति वाराणसी काशीपुरी में होती है।

अविमुक्तगुणान्वक्तुं देव-दानव-मानवाः।
न शक्यन्ते ऽप्रमेयत्वात् स्वयं यत्र भवः स्थितः।

—मत्स्य पुराण

अर्थ—जिसमें स्वयं श्री विश्वेश्वर विश्वनाथ ही सदा सर्वदा निवास करते हैं, उस अविमुक्त क्षेत्र काशी के विषय में देवता, दानव और मनुष्य वर्णन नहीं कर सकते, कारण यह है कि काशी के गुण अप्रमेय गणनारहित हैं। अर्थात् मापरहित है।

एवं ज्ञात्वा तु मेधावी नाविमुक्तं त्यजेन्नरः।
अविमुक्तप्रसादेन विमुक्तो जायते यतः।

—काशी खण्ड व. ७७ श्लोक. २५.

अर्थ—यह विचार कर बुद्धिमान् मनुष्य को कभी भी काशी नहीं छोड़नी चाहिए, इस काशी की कृपा और प्रसाद से महादुर्लभ मुक्ति प्राप्त होती है।

तीर्थार्थी न बहिर्गच्छेन् न देवार्थी कदाचन।
सर्वतीर्थानि देवाश्च वसन्त्यत्राविमुक्तके॥

अविमुक्तं समामाद्य न त्यजेन्मोक्षकामुकः

ब्रह्मवैवर्त पुराणं, काशी रहस्य

अर्थ–तीर्थ-स्नान तथा देवता के दर्शनार्थ यात्रा भी, (मुक्ति) नहीं मोक्ष की इच्छा करने वाले मनुष्य को काशी छोड़कर बाहर करनी चाहिए। क्योंकि सम्पूर्ण देवता काशी में आकर काशीवास करते हैं। अविमुक्त मुक्ति क्षेत्र में मुक्ति की कामना वाले मनुष्य को अविमुक्त मुक्ति क्षेत्र को प्राप्त कर काशी में वास करना चाहिए। काशी छोड़कर बाहर जाने की वासना को भी छोड़ देना चाहिए।

स्वस्वजात्यनुसारेण यो धर्मो यस्य कीर्तितः।
तत्तद्धर्मपरैरेव सेव्या वाराणसी पुरी ॥

—पद्मपुराण

अर्थ–अपने-अपने जाति के अनुसार जो धर्म शास्त्र में जिसके कहे गये हैं उस धर्म में जो जाति तत्पर रहती है उन्हीं मनुष्यों का वाराणसी पुरी काशी में काशीवास सफल होता है।

सेव्योत्तरवाहिनी नित्यं लिंगानर्च्य प्रयत्नतः।
दमो दानं दया नित्यं कर्तव्यं मुक्तिकांक्षिभिः ॥

–काशीखण्ड अ. ६५ श्लोक ६४

अर्थ–मुक्ति चाहने वाले काशीवासियों को नित्य ही उत्तर वाहिनी, गंगा में स्नान कर प्रयत्नपूर्वक शिव लिंग का दर्शन पूजन करना चाहिए। विश्वनाथ जी के आसपास रहने वाले भक्तों को मणिकर्णिका घाट में स्नान कर विश्वनाथ जी का दर्शन पूजन करने से मुक्ति हस्तामलकवत् होती है, और अपनी इन्द्रियों को वस में

रखकर यथाशक्ति प्रतिदिन दान देना और समस्त प्राणियों में दया करनी चाहिए।

ये काश्यां धर्म्मभूयिष्ठा निवसन्ति मुनीश्वराः।
ते तारयन्ति चात्मानं शतपूर्वान् शतावरान्॥
–काशी मा० ८ श्लोक २

अर्थ–मननशील महात्मा जनों को स्वयं सत् धर्म का पालन करते हुए श्रोताओं को नित्य सद्धर्म का उपदेश काशीखण्ड, काशी-रहस्य और शिवरहस्य, शिवपुराण, लिंग पुराण काशी मोक्ष निर्णय काशी महात्म्य काशी मुक्ति निर्णय 'जो काशी-वासियों के प्राण हैं' इनका नित्य श्रवण करना कराना चाहिए, शिव, गीता, महिम्नस्तोत्र आदि शिव और काशी सम्बन्धी काशी खण्ड, काशी रहस्य, शिव रहस्य, शिव पुराण, आदि शंकराचार्य के ग्रन्थ लिंग पुराण, काशी दर्शन यात्रा और रामायण श्रीमद्भागवत, शिवगीता, श्रीमद्भगवद्-गीता, उपनिषद् आदि ग्रन्थों की कथा सुनना, सुनाना चाहिए। वेदान्त की कथा सुनाना और सुनना चाहिए चूँकि विश्वनाथ भगवान् को वेदान्त अत्यन्त प्रिय है। वेदान्त का श्रवण मनन और निदिध्यासन करने वाले भक्त के प्रति विश्वनाथ प्रसन्न होते हैं। काशी की भूमिज्ञान की भूमि है काशी में रहने वाले प्राणी ज्ञान स्वरूप माने जाते हैं।

जो वक्ता उपदेश सुनते हुऐ काशी में निवास करते हैं, और काशी में नित्य कथा करते हुए उपदेश देते हैं, उनके पूर्व के एक सौ (१००) पितृगण सौ पीढ़ियों के पितरों को साथ में लेकर संसार सागर से तरते हैं, और मोक्ष प्राप्त करते हैं।

संवत्सरं वसंस्तत्र जितक्रोधो जितेन्द्रियः ।
अपरस्वविपुष्टाङ्गः परान्नपरिवर्जकः ॥ ६२
परवादरहितः किंचिद्दानपरायणः ।
समाः सहस्रमन्यत्र तेन तप्तं महत्तपः ॥ ६३ ॥

–काशी खण्ड अ. २५ श्लोक ६२ से ६३ तक

अर्थ–जो काशीवासी क्रोध और अपनी इन्द्रियों को जीतकर अपने धन से अपना पालन, पोषण करता हुआ पराये अन्न, निन्दा आदि को त्यागकर काशी दर्शन यात्रा करता हुआ किंचित् प्रतिदिन दान करता हुआ, एक वर्ष पर्यन्त काशी वास करता है उसको अन्यत्र सहस्र वर्ष तक तप करने का फल प्राप्त होता है ।

विश्वेशानुगृहीतानां विच्छिन्नाखिलकर्मणाम् ।
भवेत्काशीं प्रति मतिर्नेतरेषां कदाचन ॥ १३०
काशीं प्रति मनस्तेषां निःशेषक्षालितेनसाम् ।
त एव मानवा लोके सत्यं नृपशवो परे ॥ १३१

–काशी खण्ड अ. ५० श्लोक १३० से १३१ तक

अर्थ–काशी की दर्शन यात्रा की ओर उन्हीं की बुद्धि आशक्त है जिनपर विश्वनाथ भगवान की पूरी कृपा होती है और जो मनुष्य अपने समस्त कर्म बन्धनों को काट चुके हैं तथा काटने की इच्छा रखते हैं । जो लोग काशी की दर्शन यात्रा करना चाहते हैं वह लोग अपने समस्त पापों को धो डालते हैं ।

परमेतेपि पशव आनन्दवनचारिणः ।
सदानन्दाः पुनर्देवा न नन्दनवनाश्रिताः ।

काशी मा० ८ श्लोक २

अर्थ—आनन्दवन काशी में विचरने वाले पशु-गण, गाय, सांड, मृग कुत्ते आदि नन्दन वन विहारी देव की अपेक्षा बहुत ही अच्छे माने जाते हैं। क्योंकि काशी के सम्पूर्ण प्राणी सब सदा आनन्दमय जीवनमुक्त हो गये हैं।

जिस दिन दर्शन, पूजन यात्रा करने की इच्छा उत्पन्न हो वही शुभ मुहूर्त है।

काशीमुदिश्य यातानां सर्वः स्यात्समयः शुभः।
मंगलं सकलं वस्तु न किंचित् विचारयेत्॥
—ब्रह्मवैवर्तपुराण

तथा सदा कृतयुगं चास्तु सदा चैवोत्तरायणम्।
न ग्रहास्तोदयकृतो दोषो विश्वेश्वरालये॥
—काशी खण्ड अ. श्लोक

अर्थ—काशी में सभी रहने वालों को सभी काल, समय, शुभ है और सभी वस्तु मंगल है। उत्तरायण और दक्षिणायन, ग्रहों का उदय-अस्त और तिथि, वार नक्षत्र आदि का भी काशी में किंचित् विचार नहीं करना चाहिए तथा काशी में सदा सत्ययुग है और उत्तरायण है, ग्रहों के उदय व अस्त का भी दोष विश्वेश्वर के आलय काशी-पुरी में नहीं है, जब इच्छा हो तब काशी की दर्शन-पूजन-यात्रा प्रारम्भ करनी चाहिए।

कलौ विश्वेश्वरो देवः कलौ वाराणसी पुरी।
कलौ भागीरथी गंगा दानं कलियुगे महत्॥
—काशी खण्ड अ. श्लोक।

अर्थ—कलियुग में भगवान् विश्वेश्वर ही देवता है, वाराणसी ही पुरी है। भागीरथी ही गंगा है और दान ही महान् कल्याण-कारी है।

मरणं मंगलं यत्र विभूतिर्यत्र भूषणम् ।
कौपीनं यत्र कौशेयं काशी केनोपमीयते ॥

—काशी खण्ड अ.

अर्थ—उस काशी की उपमा किससे दी जा सकती है जहाँ मरना भी मंगल ही मंगल है, विभूति धारण ही भूषण है और कौपीन (लँगोट) ही रेशमी वस्त्र है।

मध्यमेश्वरमारभ्य यावद् देहलिविघ्नपम् ।
सूत्रं स्थाप्य चतुर्दिक्षु भ्रामयेन्मण्डलाकृति ॥
तत्र या जायते रेखा तन्मध्ये क्षेत्रमुत्तमम् ।
काशीति च विदुर्वेदास्तत्र मुक्तिः प्रतिष्ठिता ॥
कृते त्रिशूल वज्ज्ञेयं त्रेतायां चक्रवत्तथा ।
द्वापरे तु रथाकारं शंखाकारं कलौ युगे ॥
मुखंशंखस्य गंगायां पृष्ठं देहलिसिन्निधौ ।
वामपार्श्वे स्थितं तोयं रामाख्यं रणाभिधम् ॥

—काशी खण्ड अं. श्लोक।

मध्यमेश्वर से आरम्भ कर देहली विनायक तक चारों दिशा में एक सूत्र मण्डलाकृति घुमावै उससे जो रेखा बने उसके मध्य का उत्तम क्षेत्र काशी नाम का है वेदों ने गङ्गा देहली विनायक और असी और वरुणा के बीच में मुक्तिभूमि चुना है।

काशी सत्युग में त्रिशूल के आकार में, त्रेता युग में चक्र के आकार में, द्वापर युग में रथ के आकार में और कलियुग में शंख के आकार में बसती है। शंख का मुख गंगा में पीठ देहली विनायक के निकट और बांयें पार्श्व में स्थित जल वरुणा में है तथा दाहिने तरफ अस्सी नदी है। यहाँ मनोकामना की प्राप्ति होती है। अहर्निश शिव-शिव नाम जपते हुए काम करते रहना चाहिए, शिव-शिव नाम जपने से मन, वाणी और शरीर से किया हुआ पाप का प्रायश्चित्त और पाप का नाश होता है। सभी भक्तों को शिवजी की उपासना करनी चाहिए। दर्शन पूजन उपासना करने से भक्ति प्राप्त होती है।

मात्रा पित्रा परित्यक्ता ये त्यक्ता निजबन्धुभिः ।
येषां क्वापि गतिर्नास्ति तेषां वाराणसी गतिः ॥ ६८ ॥
जरया परिभूता ये व्याधिविक्लवीकृताः ।
येषां क्वापि गतिर्नास्ति तेषां वाराणसीगतिः ॥ ६५ ॥
पदे-पदे समाक्रान्ता ये विपद्भिरहर्निशम् ।
येषां क्वापि गतिर्नास्ति तेषां वाराणसीगतिः ॥ ७६ ॥

—कारी खण्ड अं. ३२ श्लोक ६८ से ७६

अर्थ—जो माता पिता और बन्धुओं से परित्यक्त हैं, जिनका कोई आश्रय नहीं है उनके लिए वाराणसी काशी आश्रय है। जो जरा से पीडित हैं और जो रोग के द्वारा विकल किए गये हैं जिनका कोई आश्रय नहीं है उनका एकमात्र आश्रय वाराणसी है। जो पद पद पर विपत्तियों से रात दिन आक्रान्त हैं [ ढके हुए हैं ] जिनका कोई सहारा नहीं है उनका सहारा वाराणसी है।

## काशी की महिमा का ग्रन्थों में प्रमाण :—

(१) यजुर्वेद (२) जाबालोपनिषद् (३) समतापनीयोपनिषद् (४) लिखित स्मृति (५) शंखिस्मृति (६) पाराशरस्मृति (७) महाभारत [ वनपर्व अ० ८५, भीष्मपर्व अ० २४, कर्णपर्व अ० ५, अनुशासन पर्व अ० ३० ] (८) शिवपुराण (९) लिंगपुराण (१०) स्कन्दपुराण (११) ब्रह्मवैवर्तपुराण (१२) नारदीयपुराण [उत्तरखण्ड अ० २६, ४८, ५०, ५१ आदि ] (१३) ब्रह्मपुराण [ अ० ११ ] (१४) कूर्मपुराण (१५) ब्राह्मीसंहिता (अ० ३१ से ३५ तक) (१६) मत्स्यपुराण (अ० १८० से १८५ ) (१७) पद्मपुराण में ( सृष्टिखण्ड अ० १४ तथा स्वर्गखण्ड अ० ३३ से ३७ तक भूमिखण्ड अ० ६१ ) (१८) वामनरापुराण अ० ३० में (१९) अग्निपुराण [ अ० १२२ ] (२०) मार्कण्डेयपुराण [ अ० ८ में ] (२१) वायुपुराण (२२) सौरपुराण (२३) भविष्यपुराण (२५) शिवरहस्य (२५) काशी माहात्म्य (२६) वाल्मीकि रामायण (२७) श्रीमद्भागवत (२८) देवीभागवत (२९) सनत्कुमार संहिता (३४) त्रिस्थलीसेतु में (३१) नैषधचरित (३२) काशी रहस्य (३३) काशी दर्पण (३४) काशी प्रकाश (३५) काशी स्थिति चन्द्रिका (३६) काशीमुक्ति विवेक (३७) काशी तत्त्व विवेक (३८) काशी विनोद में (३९) काशी कुतूहल में (४०) गो० तुलसीदस कृत रामायण में ।

विशेष रूप से काशी की महिमा का वर्णन है और सनातन धर्म सम्बन्धी अनेक सद्ग्रन्थों में तथा अन्य विदेशी धर्मावलम्बी

विद्वानों ने भी काशी की महिमा की प्रशंसा की है ,लिखा है। जिसको आप समझते हैं यह कुछ भी नहीं करता है और इससे सब कुछ प्राप्त है लेकिन वह गुप्त रूप से मन्दिरों, देवताओं का दर्शन पूजन यात्रा करता है और मन्दिरों का जीर्णोद्धार कराता है, सद्धर्म का पालन करता है और यथाशक्ति दान देता है इसलिए वह धन-धान्य से सम्पन्न है और सुखी है।

काशी की दर्शन यात्रा करने वाले यात्रीसे कालभैरव, ढुण्ढिराज, दण्डपाणि, अन्नपूर्णा, श्री विश्वनाथ जी प्रसन्न होते हैं और धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष उनके हस्तामलक होता है, काशी की दर्शनयात्रा करने वाले यात्री को रहने की व्यवस्था धन, सम्पत्ति, सुख-करनेवाले को विश्वनाथ शान्ति देकर जीवन्मुक्त बना देते हैं और अन्त में मोक्ष देते हैं। इसमें कोई सन्देह नहीं है जैसा काशी खण्ड में लिखा गया है वही सही पाया गया।

काल भैरव तथा भैरव के प्रसन्न होने से सम्पूर्ण रोग स्वतः नष्ट होते हैं, गंगा स्नान मन्दिर का दर्शन पूजन और जीर्णोद्धार कराने से काल भैरव प्रसन्न होते हैं और जीवन पर्यन्त धन, सम्पत्ति देते हैं, मरने के बाद केवल मोक्ष देते हैं।

---

# काशी-मुक्ति-दर्शन ।२।

भस्मजाबालोपनिषद् अध्याय २ श्लोक

त्रिशूलगां काशीमधिश्रित्य त्यक्तासवोऽपि मय्येव संविशन्ति ।
एष एवादेशः एष उपदेशः, एष एव परमो धर्मः ।

( भस्म जाबालोप० अ० २ )

अर्थ-भगवान् शंकर के त्रिशूल पर स्थित काशीपुरी में रहकर प्राण त्यागने मरने पर जीव मुक्ति को ही पाता है। मेरा यही आदेश है, उपदेश और यही परम धर्म है।

अत्रहि जन्तोः प्राणेषूत्क्रममाणेषु रूद्रस्तारकं ब्रह्मव्याचष्टे। येनासावमृतीभूत्वा मोक्षीभवति तस्माद्विमुक्तमेवनिषेवेत अविमुक्तं न विमुंचेत् ।

अर्थ-काशी में प्राण त्यागने के समय दुःखों का नाश करने वाले रुद्र भगवान् "तारक" मन्त्र देते हैं। जिस मन्त्र के प्रभाव से जीव जन्म-मरण से रहित हो जाता है। अतः काशी सेवन अवश्य करें इस अविमुक्तपुरी का निवास कभी भी न छोड़े।

( जाबालोपद् )

प्राणाग्निहोत्रोपनिषद्-४/१

वाराणस्यां मृतो वापि इदं वा ब्रह्म यः पठेत् ।
एकेन जन्मना जन्तुर्मोक्षं च प्राप्नुयादिति ॥

अर्थ-जो प्राणी श्री काशी जी में देह त्याग करते है

अथवा अन्त में ॐ तारक मन्त्र को पढ़ता है। उसे एक ही जन्म में मुक्ति मिल जाती है।

मुक्तिकोपनिषद्

यत्र कुत्रापि वा काश्यां मरणे स महेश्वरः । ॥२०-२१॥
जन्तोर्दक्षिकर्णे तु मत्तारं समुपादिशेत् ॥ ॥ २१ ॥

अर्थ-काशी में जहाँ कहीं भी मरने पर भगवान् शंकर उस प्राणी के दाहिने कान में तारक मन्त्र का उपदेश देते हैं। उपदेश पातेही वह तत्क्षण मुक्त होता है।

महाभारत अनुशासन पर्व-अध्याय-१८

कीटपक्षिपतंगानां तिरश्चामपि केशव । ॥ ६८ ॥
महादेवप्रपन्नानां न भयं विद्यते क्वचित् ॥ ॥ ६९-१॥

अर्थ-कीट, पक्षी, पतंग आदि तिर्यग्योनि के प्राणी भी यदि महादेवजी की शरण लेते हैं तो उनको जन्म मरण का भय नहीं रह जाता।

आत्मपुराण :-

कृमिकीटपतंगा वा ब्राह्मणो वा बहुश्रुतः ।
मृतश्चतुर्विधो जन्तुस्त्रिनेत्रत्वमुपैति हि ॥

अर्थ-काशी में मरने से कृमि-कीट, पतंग तथा विद्वान् ब्राह्मण ये चारों प्रकार के प्राणी भगवान् त्रिनेत्रत्व (शिवत्व) को प्राप्त होते है।

श्री मद्भागवत द्वादश स्कन्ध-अध्यया-१३

क्षेत्राणां चैव सर्वेषां यथा काशी ह्यनुत्तमा । ॥ १७ ॥

अर्थ–सूत जी ऋषियों से कहते हैं कि अनेक क्षेत्र हैं पर उसमें काशी ही एक उत्तम क्षेत्र है।

दर्शनाद्देवदेवस्य ब्रह्महत्या प्रणश्यति ।
प्राणानुत्सृज्य तत्रैव मोक्षं प्राप्नोति मानवः ॥

अर्थ–देवों के देव माहादेव जी के दर्शन से ब्रह्म हत्या का भी पाप छूट जाता है और काशी क्षेत्र में प्राणत्याग करने से मनुष्य मोक्ष पाता है।

श्री मत्स्वामी आदि शंकराचार्य जी :–

काशी धन्यतमा विमुक्तनगरी सालंकृता गंगया ।
अत्रेयं मणिकर्णिका सुखकरी मुक्तिर्हि तत्किंकरी ॥

अर्थ–काशी जी धन्य तमा अर्थात् अत्यन्त पुण्य रूप उत्तम नगरी है जहाँ गंगा जी शोभायमान हैं। उसमें भी मणिकर्णिका उत्तम सुख देनेवाली है क्योंकि मुक्ति उसकी दासी है।

शिवपुराण को. स. सं. अध्याय–२३

काश्यां यो वै मृतश्चैव तस्य जन्म पुनर्न हि । [५२]

अर्थ–काशी में मरने वाले प्राणी फिर संसार में जन्म नहीं लेते क्योंकि वे सायुज्य मुक्ति पा जाते हैं।

शिव रहस्य–

जले स्थलेन्तरिक्षे वायत्र कुत्रापि वा मृताः ।
तारकं ज्ञानमासाद्य कैवल्यपदभागिनः ॥

अर्थ–काशीजी में पृथ्वी, जल, आकाश आदि किसी जगह भी यदि मृत्यु हो तो वह प्राणी भगवान् शिवजी के तारक मन्त्रोंपदेश द्वारा मोक्ष पद का भागी होता है।

स्कन्द पुराण—

असीवरुणयोर्मध्ये पंचक्रोशमहत्तरम् ।
अमरा मृत्युमिच्छन्ति का कथा त्वितरे जनाः ॥

अर्थ—असी और वरुणा के बीच में पंचक्रोश पञ्चक्रोशी [काशीक्षेत्र] है यह अतिशय श्रेष्ठ है क्योंकि इसमें देवता लोग भी जन्म लेकर आना चाहते हैं, तब इतर मनुष्यों की कथा ही क्या है।

काशी खण्ड—

अन्यानि मुक्तिक्षेत्राणि काशीप्राप्तिकराणि हि ।
काशीं प्राप्य विमुच्यन्ते नान्यथा तीर्थकोटिभिः ॥

कीटाः पतंगा मशकाश्च वृक्षाः,
जले स्थले ये विचरन्ति जीवाः ।
मण्डूकमत्स्याः कृमयोपि काश्यां,
त्यक्त्वा शरीरं शिवमाप्नुवन्ति ॥

अर्थ—पृथ्वी के सभी तीर्थ मुक्ति क्षेत्र केवल काशी को प्राप्त कराते हैं, परन्तु काशी को पाकर प्राणी मुक्त हो जाते हैं अर्थात् अन्य करोड़ों तीर्थों से बड़ी यह काशी पुरी है। कीट, पतंग, मच्छर, वृक्ष, जलचर, थलचर आदि सभी प्राणी यहाँ अपना शरीर छोड़कर कल्याण पद को प्राप्त होते हैं।

येनैकजन्मना मुक्ति र्यस्मात् करतले स्थिता ।
अनेकजन्मसंसारबन्धनिर्मोक्षकारिणी ॥

अर्थ–श्री काशी जी में एक ही जन्म में मुक्ति मुट्ठी में आ जाती है। क्योंकि यह अनेक वार जन्म देने वाले संसार बन्धन की नाश–कारिणी है।

कुत्रचिच्च शुभं वर्धेत् कुत्रचित्पापसंक्षयः ।
सर्वेषां कर्मणां नाशो नास्ति काशीपुरीं विना ॥

[४६ अध्याय–२३]

अर्थ–कोई क्षेत्र पुण्य को बढ़ाता है, कोई पापों का नाश करता है, परन्तु काशीवास समग्र कर्मों का नाश करने वाला है। अर्थात् मुक्ति देने वाली केवल श्री काशीपुरी ही है।

शिवपुराण–कोटिरुद्रसंहिता–अध्याय–२३

सर्वे वर्णा आश्रमाश्च बालयौवनवार्द्धकाः ।
अस्यां पुर्यां मृताश्चेत्स्युर्मुक्ता एव न संशयः ॥ [१४]

अर्थ–सब वर्ण आश्रम वाले बालक वृद्ध तथा युवावस्थावाले प्राणी काशी जी में शरीरत्याग करने से मुक्त होते हैं। इसमें कोई संशय नहीं है।

## मत्स्य पुराण

एक एव प्रभावोस्ति क्षेत्रस्य परमेश्वरि ।
एकेन जन्मना देवि मोक्षं प्राप्नोत्यनुत्तमम् ॥

हे देवी, इस [ काशी जी ] की सबसे बड़ी महिमा यह है कि यहाँ एक ही जन्म में जीव उत्तम मोक्ष पद को प्राप्त कर लेता है।

नारद पुराण [अध्याय ६ श्लोक ३७]

योजनानां शतस्थोपि विमुक्तं स्मरेद्यदि ।
बहुपातकपूर्णोपि पदं गच्छत्यनामयम् ॥

अर्थ–यदि एक सौ योजन पर स्थित रहकर भी श्री काशी जी का स्मरण करें तो बहुत पाप कर्म से पूर्ण होने पर भी वह प्राणी पापों से रहित हो जाता है ।

कूर्म पुराण–पूर्वार्ध, अध्याय–३१

यत्र साक्षान्महादेवो देहान्ते ऽक्षयमीश्वरः । ॥ ६० ॥
व्याचष्टे तारकं ब्रह्म तथैव ह्यविमुक्तकम् ॥

अर्थ–श्री काशी जी में साक्षात् शंकर जी जीव को मरण समय में तारक ब्रह्म मन्त्र का उपदेश देते हैं, यह वही मोक्ष दायिनी काशीपुरी है ।

ब्रह्मवैवर्तपुराण

अविमुक्तं समासाद्य न त्यजेन्मोक्षकामुकः ।
क्षेत्रन्यासं दृढ़ कृत्वा वसेद्धर्मपरः सदा ॥

अर्थ–अविमुक्त काशी क्षेत्र को पाकर मुक्ति की इच्छा रखनेवाला पुरुष क्षेत्र–संन्यास को दृढ़ करके धर्मपरायण होकर काशीवास करे ।

पद्‌म पुराण

तीर्थांतराणि क्षेत्राणि विष्णुभक्तिश्च नारद ।
अन्तःकरणसंशुद्धिं जनयन्ति न संशयः ॥

वाराणस्यपि देवर्षे तादृश्येव परन्तु सा ।
प्रकाशयति ब्रह्मैक्यं तारकस्योपदेशतः ॥

अर्थ—अन्यान्य तीर्थ, विष्णु भक्ति आदि केवल अन्तःकरण की शुद्धि करती हैं इसमें सन्देह नहीं, परन्तु हे नारद जी, काशी तारक ब्रह्म के उपदेश से मुक्ति पद को प्रदान करती है ।

## काशी खण्ड

उत्तरं दक्षिणं वापि अयनं न विचारयेत् ।
सर्वोप्यस्य शुभः कालो ह्यविमुक्ते प्रिये यतः ॥

अर्थ—शंकर जी कहते हैं—हे प्रिये, काशी में मरण के लिए कोई समय या पर्व विशेष की गिनती नहीं है । क्योंकि इस अवि-मुक्त क्षेत्र में जो मरता है उसके लिए सब समय और दिन एकसा है ।

## सनत्कुमार संहिता

रथ्यान्तरे मुत्रपुरीषमध्ये चंडालवेश्मन्यथवा श्मशाने ।
कृतप्रयत्नोप्यकृतप्रयत्नो देहावसाने लभतेऽत्र मोक्षम् ॥

अर्थ—इस काशीपुरी की गलियों में, मूत्र, विष्टा से दूपित स्थानों में चाण्डाल के गृह में, या श्मशान भूमि में कहीं भी विधि से या अविधि से मरने पर जीव मोक्ष पद को प्राप्त करता है ।

## काशी खण्ड—[ अध्याय—३२ ]

संसारभयभीता ये बद्धाः कर्मबन्धनैः ।
येषां क्वापि गतिर्नास्ति तेषां वाराणसी गतिः ॥ [७८]

श्रुतिस्मृतिविहीना ये शौचाचारविवर्जिताः ।
येषां क्वापि गतिर्नास्ति तेषां वाराणसी गतिः ॥ [७६]

अर्थ—जो लोग सांसारिक भय से डरे हुए हैं, अर्थात् जो कर्म-पाश से बँधे हुए हैं और जिन्हें कहीं गति नहीं मिलती उनके लिए काशी गति देने वाली है। जो वेद शास्त्र नहीं जानते अथवा शौचादि नित्य क्रियाओं से रहित हैं और जिनकी कहीं गति नहीं उनके लिए भी यह काशी नगरी मोक्ष दायिनी है।

### पद्म पुराण

काश्यां मृतस्तु सालोक्यं साक्षात्प्राप्नोति सत्तमः ।
ततः ब्रह्मैकतां याति न परावर्तते पुनः ॥

अर्थ—काशी में मरे हुए सज्जन साक्षात् सालोक्य को प्राप्त करके सारूप्य मुक्ति पाते हैं। फिर वे सान्निध्य मुक्ति का भी सुख—भोगते हैं। तत्पश्चात् ब्रह्मैकता को प्राप्त करके पुनः संसार में नहीं आते।

### ब्रह्म पुराण

चतुर्धा वितते क्षेत्रे सर्वत्र भगवाञ्छिवः ।
व्याचष्टे तारकं वाक्यं ब्रह्मात्मैक्यप्रबोधकम् ॥

अर्थ—इस काशी क्षेत्र में चारों ओर फैले हुए भगवान् शिवजी ब्रह्मैकत्व को बताने वाले तारक मन्त्र का उपदेश करते हैं और उपदेश प्राप्त करते ही प्राणी तत्क्षण ही मुक्त हो जाता है।

### गर्ग संहिता

विश्वेश्वरस्य देवस्य काशीनाम्ना महापुरी ।
यत्र पापी मृतः सद्यः परं मोक्षं प्रयाति हि ॥

अर्थ–यह काशी भगवान् श्री विश्वनाथजी की महापुरी है यहाँ पर प्राण छोड़ने अथवा मरनेवाला प्राणी उत्तम मोक्ष को प्राप्त करता है ।

लघु आश्वलायन स्मृति अध्याय–१

"यः कश्चिन्मानवो लोके वाराणस्यां त्यजेद्वपुः ।
स चाप्येको भवेन्मुक्तो नान्यथा मुनयो विदुः ॥ [१८६]

अर्थ–महर्षियों ने कहा है कि जो लोग मनुष्य लोक में जन्म लेकर काशी में शरीर त्याग करते हैं वे मुक्त हो जाते हैं ।

पद्मपुराण पाताल खण्ड, अध्याय–१११ श्लोक ४७—

यूकाश्च दंशापि मत्कुणाश्च मृगादयः कीटपिपीलिकाश्च ।
सरीसृपा वृश्चिकसूकराश्च काशीमृताः शंकरमाप्नुवन्ति ॥

अर्थ–यूका [जूं] डांस खटमल मृगादि जीव कीट चीटी तथा सर्पादि विच्छू और सूकर भी काशी में मरकर शिव को प्राप्त होते हैं ।

शिवगीता षष्ठ अध्याय–

गर्भ–जन्म–जरा–मृत्यु–संसार–भव–सागरात् ।
तारयामि यतो भक्तं तस्मात्तारोऽहमीरितः ॥

अर्थ–शंकर जी कहते हैं कि गर्भ वास जन्म जरा और मृत्यु रूपी संसार सागर से मैं भक्तों को तार देता हूं । इसलिए मेरा नाम तारक कहते हैं । आनन्दपूर्ण जीवन्मुक्ति को देने वाली ऐसी काशी पुरी में, काशी से बाहर जाने के सभी संकल्प को छोड़कर, श्रद्धा भक्ति से युक्त होकर, निष्ठा पूर्वक काशीवास करना चाहिए और

पाप कर्म को छोड़कर काशीवास करना चाहिए । चारों वेदों में उपनिषदों में, अट्ठारह पुराणों में, शास्त्रों में सभी धार्मिक ग्रन्थों में काशी की महिमा काशी के माहात्म्य और काशीवास का वर्णन लिखा है ।

चारवेद अठारह पुराण एवं उपपुराण छः शास्त्रों एवं उपशास्त्रों एवं उपनिषदों श्रुति स्मृति आदि सभी शास्त्रों में काशी माहात्म्य के विषय में विस्तार से वर्णन मिलता है ।

जन्मान्तरसहस्रेषु यत्पापं पूर्वसञ्चितम् ।
अविमुक्ते प्रविष्टस्य तत्सर्व्वं व्रजति क्षयम् ॥३०॥
कूर्म पुराणान्तर्गत वाराणसी माहात्म्य

अर्थ—हे देवी पूर्व सहस्रों जन्मों में जो पाप पूर्व से संचित रहता है वह सब पाप काशी अविमुक्त क्षेत्र में प्रवेश करने मात्र से नष्ट हो जाता है !

अविमुक्तं परं ज्ञानं अविमुक्तं परं पदम् ।
अविमुक्तं परन्तत्त्वमविमुक्तं परं शिवम् ॥४४॥

अर्थ—अविमुक्त काशी ही परम ज्ञान है, अविमुक्त काशी ही परम पद है, अविमुक्त काशी ही परम तत्त्व है और अविमुक्त काशी ही परम शिव है

श्री गणेशाय नमः
श्री जगद्गुरु सुरेश्वराचार्य कृत
काशी मोक्ष- निर्णय २

नमस्कृत्य जगन्नाथं मायया चन्द्रशेखरम् ।
गङ्गाधरं गरच्छायनीलकण्ठं मुपास्महे ॥

जो अपनी माया से मस्तक में चन्द्रमा को धारण करने के कारण चन्द्रशेखर कहे जाते हैं, गङ्गा को अपनी जटा जूट में धारण किये हुए हैं। और काल कूट विष को गले में धारण करने के कारण नील कण्ठ कहे जाते हैं उन जगत् के नाथ अतएव जगन्नाथ को नमस्कार करके उनकी उपासना करता हूं।

वाराणसीं पुरीं पुण्यां येधितिष्ठन्ति जन्तवः।
व्याचष्टे तारकं ब्रह्म रुद्रस्तेषां दयानिधिः॥

जो जीव जन्तु परम पवित्र पुण्य उत्पन्न करने वाली वाराणसी पुरी में निवास करते हैं, उन्हें दया निधि भगवान् रुद्र तारक ब्रह्म का उपदेश देते हैं।

प्राण-प्रयाण-समये प्राप्य ज्ञानं महेश्वरात्।
मुच्यन्ते जन्तवः सर्वे बद्धाः स्वाभाव्य-विद्यया॥

प्राण के छूटते समय भगवान् महेश्वर से ज्ञान प्राप्त कर अपनी स्वाभाविक अविद्या से बँधे हुए सब जीव मुक्त हो जाते हैं।

मोक्षश्च तेषां तादात्म्यं घटेतरखयोरिव।
पुनर्देहान्तरारम्भे कारणं नास्ति किञ्चन्॥

जिस प्रकार घटाकाश का भेद घट के नष्ट हो जाने पर महाकाश में तादात्म्य (एक रूपता) रूप हो जाता है वैसे ही काशी में देह त्याग करने वाले को मोक्ष प्राप्त होता है। क्योंकि देहान्तर के आरम्भ में भेद ज्ञान ही कारण है भेद के नष्ट हो जाने पर कारण का नाश हो जाता है और पुनः देहान्तर की प्राप्ति नहीं होती

यद्यपि मुक्ति चार प्रकार की है सालोक्य, सामीप्य, सारूप्य और सायुज्य इनमें अन्य दार्शनिकों की दृष्टि से जो मोक्ष प्राप्त होता है, वह पूर्ण मोक्ष नहीं है किन्तु सायुज्य मुक्ति ही वेदान्तियों को अभिमत है। उस से तादात्म्य स्थापित होता है। यदि कहा जाय कि सञ्चित प्रारब्ध और क्रियमाण कर्मों का नाश न होने से तादात्म्य मुक्ति नहीं बन सकती तो ठीक नहीं क्योंकि यहाँ यह समझ लेना चाहिए कि "नाभुक्तं क्षीयन्ते कर्म" श्रुति का क्षीयन्ते चास्य कर्माणि तस्मिन् दृष्टे परावरे, श्रुति से समन्वय करने पर ज्ञानाग्निः सर्वकर्माणि भस्मसात् कुरुतेऽर्जुन के आधार पर सञ्चित कर्म भी नष्ट हो जाते हैं।

प्रारब्धं कर्मभोगेन क्षीयते ज्ञानकारणम्।
ततो विदेहकैवल्यं भवतीति सुनिश्चितम्॥

अतएव प्रारब्ध कर्मों का भोग से क्षय होता है और सञ्चित कर्मों का ज्ञान के द्वारा क्षय होता है उससे विदेह कैवल्य प्राप्त होता है यह मत सुनिश्चित है। क्रियमाण कर्म यज्जुहोषि यदश्नासि-- ---तत् कुरुष्व मदर्पणं के अनुसार ज्ञानी को क्रियमाण कर्म का फल प्राप्त नहीं होता।

सञ्चित कर्म ज्ञानाग्नि से नष्ट हो जाता है। प्रारब्ध कर्म जीवन्मुक्त को भी भोगना पड़ता है।

उपास्तेः पररूपत्वात् तारतम्यपदास्थितेः।
ज्ञानाग्निना विनष्टत्वात् विश्लेषः पूर्वकर्मणाम्॥

मोक्ष के मुख्य तीन साधन हैं ज्ञान, कर्म, और उपासना, इन तीनों में उपासना का सबसे प्रथम स्थान है, यह सबसे उत्तम साधन

है। ज्ञानरूपी अग्नि में सभी सञ्चित कर्म जल जाते हैं और उनमें फल लाने की शक्ति नहीं रह जाती। इसी कारण जीव के साथ उन कर्मों का कोई सम्बन्ध नहीं रह जाता, जीव एक दम असंग हो जाता है।

काश्यां विदेहकैवल्यं भवतीति सुनिश्चतम् ॥
काश्यां विदेहकैवल्यप्राप्तेरुत्तरकर्मणाम्।
असंभवान्न विश्लेषो वेदितव्यो विचक्षणैः ॥

काशीपुरी में शरीर का परित्याग करने से तारक मन्त्र के बल से विदेह कैवल्य अवश्य ही हो जाता है, इसमें कोई सन्देह नहीं, काशी में मरने पर जब विदेह कैवल्य की प्राप्ति हो जाती है तब क्रियमाण और करिष्यमाण कर्मों का असर ब्रह्मीभूत जीव के ऊपर नहीं पड़ता उन कर्मों से यह असंग ही रहता है।

किमत्र प्रमाणम्

इस उपर्युक्त सिद्धान्त में क्या प्रमाण है ?

श्रूयते हि यथेषीकातूलमग्नौ प्रोतं प्रदूयेतं एवं हास्य सर्वे पाप्मानः प्रदूयन्ते इति (छा० उ० ५.२४३)

जिस प्रकार मूंज के फूल की रूई आग के स्पर्शमात्र से भस्म हो जाती है इसी प्रकार ज्ञानरूपी अग्नि के उत्पन्न होते ही जीव के सभी सञ्चित पाप कर्म क्षण भर में जलकर भस्म हो जाते हैं।

तर्हिं पापकर्मणामेव विलयः श्रूयते न पुण्यकर्मणामिति चेत् न इत्याहः—

छान्दोग्य उपनिषद् की इस श्रुति में पाप्मानः शब्द के प्रयोग से जान पड़ता है कि ज्ञान रूपी अग्नि से पाप कर्मों का ही क्षय

होता है पुण्य कर्मों का नहीं होता यह आशङ्का उचित नहीं है क्योंकि—

ब्रह्मादीनां शरीराणि श्वशूकरशरीरवत् ।
यतो जिहासितान्येव तस्मात् धर्मोऽपि पाप्मगीः ॥

ब्रह्मादि के शरीर उसी प्रकार परित्याग करने योग्य होते हैं जिस प्रकार की कुत्ते और सूअर के शरीर, इसी तरह पाप कर्मों के कथन से पुण्य कर्मों का भी बोध होता है। अर्थात् ज्ञानरूपी अग्नि पाप कर्म और पुण्य कर्म सबों को जला डालती है।

इति वचनात् पुण्यकर्मारब्धानां ब्रह्मेन्द्रशरीराणां पापकर्मारब्ध श्वशूकरशरीरादिवज्जिहासितत्वाविशेषात् पुण्यस्यापि कर्मणः पाप्मत्वेन कीर्तनं युक्तम् तथा भगवता स्मर्यतेः—

इस पूर्वोक्त वचन से जिस प्रकार पुण्य कर्मों के द्वारा प्राप्त किये गये ब्रह्मा इन्द्र आदि देवताओं के शरीर पाप कर्मों के द्वारा पाये गये कूकर-सूकर के निन्दनीय शरीर के बराबर ही त्याज्य हैं उसी प्रकार पुण्य कर्म भी फल देने वाले होने के कारण बन्धन में डालने वाले हैं और अतएव पाप कर्मों के समान ही कहे गये हैं। इसी सिद्धान्त का प्रतिपादन भगवान् श्री कृष्ण जी ने श्री मद्भवद्गीता में किया है :—

यथैधांसि समिद्धोऽग्निर्भस्मसात् कुरुतेऽर्जुन ।
ज्ञानाग्निः सर्वकर्माणि भस्मसात् कुरुते तथा ॥

हे अर्जुन ! धग धग जलती आग जिस प्रकार ईंधन को जलाकर राख कर डालती है उसी प्रकार ज्ञानरूपी अग्नि सभी पाप और

